# सम्पादकीय

आधुनिक इतिहास एटलस अंक की योजना बहुत पहले की गई थी। बड़ी तेजी के साथ बदलने वाले देशों की वर्तमान स्थिति को समझने के लिये हिन्दी में एक भी पुस्तक न थी। दूसरे देशों की रोजमर्रा की जटिल समस्याओं का समझना अपने देश-वासियों के लिये अत्यन्त आवश्यक है। इसीलिये "भूगोल" के पन्द्रहवें वर्ष के उपलक्ष में यह विशेषांक पाठकों की सेवा में भेंट किया जाता है। दैनिक अखबार पढ़ने वालों और संसार की घटनाओं से रुचि रखने वालों को प्राय: प्रति दिन आधुनिक इतिहास-एटलस की आवश्यकता होगी। इसीलिये इस अंक को पुस्तक के रूप में प्रकाशित किया गया है। प्रत्येक नक़्शे के सामने उसका विवरण है। पहले "भूगोल" का गंगाङ्क इसी जुलाई में और यह अंक आगामी जनवरी, १९३९ में प्रकाशित करने का विचार था। पर कुछ आकस्मिक कारणों से गंगा अंक तयार न हो सका। अत: क्रम बदलना पड़ा। अब गंगाङ्क आगामी (१९३९) जनवरी में पाठकों की सेवा में भेजा जायगा।

प्रस्तुत अंक बड़ी जल्दी में निकालना पड़ा। इससे तीन नक़्शे (पेलेस्टाइन, ईरान-बरमा-स्याम) पुराने देने पड़े। एक दो और त्रुटियाँ रह गई। फिर भी यदि पाठकों ने इसे पसन्द किया तो प्रतिवर्ष इसकी नई आवृत्ति निकाली जा सकेगी। इससे प्रतिवर्ष देशों के प्रधान परिवर्तनों को पाठक एक सामयिक एटलस की सहायता से समझ सकेंगे।

इस अंक की तयारी में महाशय होराविन की करेन्ट हिस्टरी एटलस और मोमैन की न्यूवर्ल्ड आफ टुडे से बड़ी सहायता मिली। हम दोनों ही सज्जनों के ऋणी हैं।

---

# विषय-सूची

विषय | पृष्ठ

# १—वर्सेल्स की सन्धि

बड़ी लड़ाई ने योरुप के राजनैतिक नक्शे को एकदम बदल दिया। इतने भारी परिवर्तन यहाँ सदियों में नहीं हुए थे। यहाँ की राजनैतिक सीमायें राष्ट्रपति विल्सन के सिद्धान्त के अनुसार राष्ट्रीयता के आधार पर की गई थीं। पर इनसे योरुप का गहरा आर्थिक धक्का पहुँचा। इस सन्धि के अनुसार पश्चिमी सीमा पर जर्मनी ने यूपेन और मलमेडी बेल्जियम को सौंप दिये। अल्सेस लारेन का प्रान्त फ्रांस को मिला। इसके सिवा हुआ सार बेसिन पहले लीग के अधिकार में रख दिया गया। पन्द्रह वर्ष के बाद १९३५ में जब लोकमत लिया गया तब ९०·८ फीसदी लोगों ने जर्मनी के पक्ष में मत दिया।

उत्तर में श्लेस्विग का कुछ भाग डेन्मार्क को दिया गया। डेन्मार्क बड़ी लड़ाई में तटस्थ रहा।

पूर्व की ओर ईस्ट प्रशा के उत्तर में मेमलर्लैंड पहले लीग को सौंपा गया। फिर १९२३ में यह लिथुएनिया को दे दिया गया। वेस्ट प्रशा और पोसन से पोलैंड बना। अपर साइलेशिया के भाग्य का निर्णय लोकमत से किया गया। साइलेशिया का कुछ भाग चेकोस्लोवेकिया को मिल गया।

# २—जर्मनी की पश्चिमी सीमायें

उत्तरी फ्रांस, बेल्जियम, रूहर, सार और लॉरेन के कोयले और लोहे के प्रदेश में राइन और उसकी सहायक मोसेल नदी और मूज़ और स्कल्ट नदियां प्राकृतिक जलमार्ग बनाती हैं। यहाँ पर कोई प्राकृतिक सीमा नहीं है। राजनैतिक सीमायें लगातार सदियों से बदलती रही हैं। बाल शहर से लेकर स्ट्रासबर्ग से कुछ आगे तक राइन नदी लगभग १०० मील तक ( बायें किनारे पर ) फ्रांसीसी नदी हो जाती है। उसके आगे ३०० मील तक यह जर्मन नदी बन जाती है। लेकिन राइन का मुहाना हॉलैंड में है। राष्ट्रीय सीमाओं को अलग करके यदि इस ओर आर्थिक सीमायें निर्धारित की जायें तो इधर के झगड़े सुलझ सकते हैं।

वर्सेल्स सन्धि के अनुसार फ्रांस और बेल्जियम की सीमा के पास वाले राइनलैंड में सेना रखने की मनाही कर दी गई थी। लेकिन १९३६ ई० में जर्मन फौजें यहां आकर डट गईं।

# ३—जर्मनी के पड़ोसी

फादरलैंड ( पितृभूमि ) के झंडे के नीचे मध्य योरप के सब जर्मन लोगों को इकट्ठा करना जर्मन नाज़ी लोगों का प्रधान उद्देश्य है। हर हिटलर की इस घोषणा से जर्मनी के कमज़ोर पड़ोसी डरने लगे हैं। अल्प संख्या में कुछ जर्मन लोग हॉलैंड स्विट्ज़रलैंड, चेकोस्लोवाकिया, हंगरी, रूमानिया, पोलैंड और लिथुएनिया में रहते हैं। इनके अतिरिक्त आस्ट्रिया एक जर्मन राष्ट्र हो गया है। केवल वहाँ के जर्मन अधिकतर रोमन कैथोलिक हैं। इस समय जर्मनी की विदेशी नीति पश्चिमी सीमा को न छेड़ने की है। लेकिन डेंज़िग, मेमल और पोलिश कॉरीडार को जर्मन लोग यथाशीघ्र सुधारना चाहते हैं। नाज़ी नेता रूस से यूक्रेन को भी अलग करना चाहते हैं। इस प्रदेश को व पोलिश कॉरीडार के बदले में पोलैंड को देना चाहते हैं अथवा वहाँ जर्मनी द्वारा संरक्षित स्वराज्य स्थापित करना चाहते हैं यह स्पष्ट नहीं है।

# ४—जर्मनी की पूर्वी सीमा और पोलिश कारीडार

पोलिश कारीडार २० मील चौड़ी ज़मीन की पट्टी है। पोलैंड का समुद्र तक पहुँचने का मार्ग देने के लिए यह प्रदेश पिछली लड़ाई के बाद पोलैंड को दे दिया गया। इस पट्टी की प्रधान नदी विश्चुला है। इसके दोनों ओर पोल लोग बसे हैं। वास्तव में पोल लोग विश्चुला के निकास से मुहाने तक फैले हुए हैं। विश्चुला सब तरह से पोलैंड की नदी है। लेकिन पोलिश कारीडार जर्मनी के ईस्ट ( पूर्वी ) प्रशा को समूचे देश से अलग करती है और जर्मनी के पेट में छुरी की तरह घुसी हुई है। यदि समुद्र तट की एकता रक्खी जाय तो पोलैंड के साथ अन्याय होता है और पोलैंड के लोग दो भागों में बट जाते हैं। यदि नदी की एकता रक्खी जाय तो जर्मन प्रदेश दो भागों में बट जाता है। डैंज़िग बन्दरगाह में जर्मन लोगों की प्रधानता है। पिछली लड़ाई के बाद लीग ( राष्ट्र संघ ) की मातहती में यह एक स्वाधीन शहर बना दिया गया। इस समय डैंज़िग का स्थानीय शासन नाज़ी दल के हाथ में है। इस बन्दरगाह से बचने के लिये पोलैंड ने गिडीनिया नाम का अपना एक अलग बन्दरगाह बनाया। गिडीनिया बन्दरगाह का व्यापार बाल्टिक तट के दूसरे बन्दरगाहों से कहीं अधिक बढ़ गया है।

जर्मनी की पूर्वी सीमा के दक्षिणी सिरे पर अपर साइलेशिया की कोयले की खानें हैं। १९२१ के लोकमत के अनुसार इस प्रदेश का सब से अधिक महत्वपूर्ण भाग पोलैंड को मिल गया।

# ५—बड़ी लड़ाई में रूस के खोये हुए प्रदेश

बड़ी लड़ाई में रूस हारा नहीं था। लेकिन जब यहाँ क्रान्ति हुई तो उसके मित्र देश रूस से नाराज़ हो गये। वर्सेल्स की सन्धि में रूस का कोई प्रतिनिधि नहीं लिया गया। १९१८ में जर्मनी ने रूस के साथ ब्रेस्ट लिटोव्स्क की सन्धि जबरदस्ती करी थी। इस सन्धि के अनुसार जो राज्य जर्मनी के संरक्षण में बनाये गये थे। वे अलग स्वतन्त्र राष्ट्र बना दिये गये। इस प्रकार लेनिनग्रेड के पड़ोस को छोड़ कर रूस का समस्त बाल्टिक तट छिन गया और फिनलैंड, एस्टोनिया, लैटविया, और लिथुएनिया के स्वतन्त्र राष्ट्र बन गये। भीतर की ओर रूस का बहुत बड़ा भाग पोलैंड को मिल गया। दक्षिण की ओर बेसारेबिया का प्रान्त रूमानिया ने छीन लिया। फिर भी रूस हथियारों के ज़ोर से इन प्रदेशों पर फिर से अधिकार कर लेने के पक्ष में नहीं है।

# ६—बाल्टिक तट की रियासतें

१९०९ ई० की रूसी क्रान्ति के बाद एस्थोनिया, लिथुएनिया और कारलैंड के रूसी बाल्टिक तट के प्रान्त ज़ार के साम्राज्य से अलग होने का प्रयत्न करने लगे। रेवल, रीगा और लिबाउ के प्रसिद्ध बन्दरगाहों को बचाने के उद्देश्य से ज़ारशाही ने इन प्रान्तों को रूसी बनाने का भार प्रयत्न किया। १९१८ के आरम्भ में इस सारे बाल्टिक प्रदेश पर जर्मन फौजों का अधिकार हो गया। इसी समय लेनिन की साम्यवादी सरकार ने ब्रेस्ट लिटोव्स्क की सन्धि पर हस्ताक्षर कर दिये। बोल्शेविक शक्ति को घेरने के लिये मित्र दलों ने जर्मन [illegible] बनाई हुई नई रियासतों को स्वीकार कर लिया। एस्थोनिया में पुराने [illegible] निया प्रान्त और आधा लिवोनिया प्रान्त शामिल हो गया। [illegible] लिवोनिया और समस्त कोरलैंड मिला दिया गया। लिथुएनिया में पूरा कोवनो प्रान्त और विल्ना प्रान्त का कुछ भाग शामिल है। रेवल और रीगा के बन्दरगाहों के द्वारा पश्चिमी रूस के बहुत बड़े भाग का व्यापार हो सकता था।

सार के चुनाव की विजय से प्रोत्साहित होकर जर्मनी की नाज़ी सरकार मेमल को फिर वापिस लेने का प्रयत्न कर रही है। लिथुएनिया की कचहरी में मेमल में रहने वाले जर्मनों पर राज्य विद्रोह का जो मुकदमा चला उस से जर्मनी और लिथुएनिया में दुश्मनी बढ़ गई। इसी बीच १९३४ में बाल्टिक तट के तीनों राष्ट्रों ने जनवा की सन्धि पर हस्ताक्षर करके आपस में ऐसी एकता कर ली कि इन सब की विदेश सम्बन्धी नीति एक रहेगी।

# ७—पोलैंड की पूर्वी सीमा

वर्सेल्स की सुप्रीम काउंसिल (प्रधान समिति) में पोलैंड की पूर्वी सीमा उस रेखा को बनाया था जो ब्रस्ट लिटाव्स्क से उत्तर और दक्षिण की ओर जाती है। पोलिश यूक्रेन पोलैंड के प्रभुत्व में एक अलग स्वाधीन राज्य बनाया गया। इस सीमा के अन्दर अधिकतर पोलिश लोग रहते थे। १६२० में पोलैंड और रूस की लड़ाई के बाद पोलैंड की पूर्वी सीमा बहुत आगे बढ़ गई। इससे व्हाइट (श्वेत) रूसी और यूक्रेन निवासी और यहूदी लोग पोलैंड की प्रजा बन गये। पोलैंड के भूतपूर्व राष्ट्रपति पिलसुदस्की के शासन काल में अल्पसंख्यक पोलिश यूक्रेन के लोगों ने स्वाधीन होने के लिये लीग (राष्ट्र संघ) को अर्जी दी पर इसका कोई फल न हुआ।

१६२० में पोलैंड की फौज ने लिथुएनिया पर हमला किया, और वहाँ की राजधानी विल्ना और नीमेन नदी के उत्तर वाले प्रदेश पर अधिकार कर लिया। इस प्रकार रूस और लिथुएनिया के बीच में पोलैंड का प्रदेश घुस गया। पोलैंड की इस डकैती को लिथुएनिया ने अब तक स्वीकार नहीं किया और नीमन नदी और मेमल बन्दरगाह को पोलैंड के व्यापार के लिये बन्द कर दिया। राष्ट्रसंघ (लीग) ने इस झगड़े का सुलझाने की काफी कोशिश की पर इसमें उसे कोई सफलता नहीं मिली।

# ८—यूक्रेन

यूक्रेन प्रदेश में यूक्रेनियन (लघुरूसी) या रूथेनियन रहते हैं। इस प्रदेश की पेटी योरुपीय रूस के दक्षिणी भाग से आरम्भ होकर पूर्वी पोलैंड, पूर्वी चकोस्लोवेकिया और रूमानिया (बुकोविना और बसारेबिया) को छूती है। १६१८ में ब्रेस्टलिटोवस्क की सन्धि के अनुसार रूस का यह प्रदेश स्वाधीन बना दिया गया था। रूसी क्रान्ति के बाद १६१६-२० में लाल सेना ने इस प्रदेश को फिर से जीत लिया। १६२३ में यूक्रेन का साम्यवादी सोवीट प्रजातंत्र रूस का भाग बन गया।

यह रूस का बड़ा ही महत्वपूर्ण भाग है। यहां की कर्नोज़म या काली मिट्टी बड़ी उपजाऊ है। यहीं डानट्ज़ की कोयले की खानें क्रिवोई राग की लोहे की प्रसिद्ध खानें हैं। यहीं कीव और खारकोव के कारबारी नगर और काले सागर के तट पर बसे हुए ओडेसा, रोस्टाव, नोवोरोसिस्क के व्यापारिक बन्दरगाह हैं। यूक्रेन का राष्ट्रीय आन्दोलन इस समय पश्चिमी योरुप और अमरीका में निर्वासित लोगों तक ही सीमित है।

# ९—युद्ध में आस्ट्रिया-हंगारी की हानि

१९१९ में बड़ी लड़ाई के बाद जब आस्ट्रिया हङ्गरी का पुराना राज्य तोड़ दिया गया तब पुराने राज्य की लगभग सवा पाँच करोड़ आबादी सात राज्यों में बट गई। नवीन आस्ट्रिया में केवल ६५ लाख और हङ्गरी में ८० लाख आबादी रह गई। कार्पेथियन पर्वत के उत्तर वाला गलिशिया प्रान्त पोलैंड को मिल गया। बोहेमिया, मोराविया और उत्तरी हङ्गरी के मिलने से चेकोस्लोवाकिया का नया राष्ट्र बन गया। पूर्वी हङ्गरी और ट्रान्सिल्वेनिया का प्रान्त रूमानिया के हाथ लगा। दक्षिणी टायरोल और इस्ट्रिया प्रायद्वीप को इटली ने ले लिया। क्रोशिया, डलमेशिया, बोसनिया, हर्जेगोविना के प्रदेश सर्बिया में मिला दिये गये। इनसे यूगोस्लैविया नाम से सर्ब, क्रोट और स्लोवीन लोगों का नया राज्य बना। इस काट-छाँट से आस्ट्रिया और हङ्गरी के छोटे छोटे राज्य समुद्र से दूर योरप के भीतरी भाग में पड़ गये। जो डेन्यूब नदी अपने ऊपरी भाग में पुराने बड़े राज्य में ७०० मील का लम्बा जल मार्ग बनाती थी वह अब उसी भाग में चार स्वतन्त्र राज्यों में होकर बहती है। हाल में आस्ट्रिया को जर्मनी ने मिला लिया।

# १०—आस्ट्रिया

नवीन आस्ट्रिया की राजधानी विएना में २० लाख और शेष के पहाड़ी भाग में ४५ लाख मनुष्य रहते हैं। शहर के लोग यवादी विचार के हैं। देहात के किसान लोग परम्परा प्रेमी सामन लिक हैं। वैसे देश में प्राय १० फी सदी लोग जमन भाषा भाषी और जाति, भाषा और संस्कृति में अपन उत्तरी पड़ोसी जमन लोगों के अंग हैं। बड़ी लड़ाई की काट-छांट से आस्ट्रिया की आर्थिक बड़ी शोचनीय हो गई। पिछले १५ वर्षों में आस्ट्रिया को [illegible]लिया होने से बचाने के लिये राष्ट्र संघ (लीग) और दूसरी [illegible]ष्ट्रों को आस्ट्रिया की सहायता करनी पड़ी।

दक्षिण में फेसिस्ट इटली और उत्तर में नाज़ी जर्मनी के बीच में [illegible]ट्रिया की भौगोलिक स्थिति खतरे से खाली नहीं थी। पहले [illegible]ट, फ्रांस और इटली देश आस्ट्रिया की स्वाधीनता कायम रखने के वचनबद्ध थे। लेकिन गत वर्ष जर्मनी ने फौजी प्रदर्शन करके बिना [illegible]मया किये ही आस्ट्रिया को जर्मनी में मिला लिया। इस समय [illegible]ट्रिया जर्मनी का ही अंग है। स्वाधीन आस्ट्रिया यूरोप के नक्शे से [illegible]मक उड़ गया।

# १९—लिटिल एएटेएट (लघु मित्रराष्ट्र)

आस्ट्रिया-हंगारी के पुराने राज्य की काट-छांट से चेकोस्लोवेकिया नया राज्य बन गया और यूगोस्लेविया, पोलैंड और रूमानिया के य बढ़ गये। इन में चेकोस्लोवेकिया, यूगोस्लेविया और रूमानिया ने २३ में आपस में एक ऐसी सन्धि कर ली कि तीनों (सब) की शी नीति एक रहे। विदेशी मामलों को तय करने के लिए तीनों ों ने तीन मन्त्रियों की एक समिति नियुक्त की। एक आर्थिक समिति बनाई गई। यह तीनों देशों में रेलवे लाइनों को मिलाने और पुरी एकता रखने का प्रयत्न करेगी। तीनों देश उस सन्धि का दुहराने के में नहीं हैं जो बड़ी लड़ाई के बाद हुई। वे आस्ट्रिया के हैप्सबर्ग राज- को फिर से (हंगारी की) गद्दी पर बैठाने के कट्टर विरोधी हैं। से जर्मनी ने आस्ट्रिया को मिला लिया तब से यह छोटे-छोटे राज्य न नाज़ियों से घबराने लगे हैं। उन्हें अपनी राष्ट्रीय स्वाधीनता भारी संकट दिखाई देता है। तीनों डन्यूब नदी के देश हैं। पर डन्यूब मार्ग के सम्बन्ध में डन्यूब नदी की स्थिति बड़ी महत्वपूर्ण है ामिया और यूगोस्लेविया के प्रधान अंग और रेल-मार्ग हंगारी में र ही चेकोस्लोवेकिया को जाते हैं।

# १२—हंगारी

नवीन हंगारी एक राज्य है। लेकिन यहां कोई राजा नहीं है। ञ सिंहासन खाली है। एडमिरल होर्थी नाम मात्र के लिये युवराज र काम करते हैं। इस प्रकार हंगारी के लोग प्रगट रूप से १९१९ ी सन्धि से नाराजगी जाहिर कर रहे हैं। यहाँ की सरकार ने बड़ी लड़ाई ी सन्धि की शर्तों की बार बार निन्दा की। समय आने पर वह न का भी प्रयास करेगी। इस सन्धि से लगभग एक तिहाई मेगायर मग्यार ) हंगारी देश के बाहर रूमानिया ( ट्रान्सिल्वेनिया ) चेकोस्लो कोस्लोवेकिया और युगोस्लेविया ( बानात ) में बस दिये गये हैं। गारी के नेता हंगारी देश की सीमा को इस प्रकार बढ़ाना चाहते हैं क यह छूटे हुए मग्यार लोग फिर से हंगारी देश में आजावें। वे ान्सिल्वेनिया में स्वाधीन राज्य चाहते हैं। वे यह भी चाहते हैं कि ुगोस्लेविया के क्रोट, बर्गेनलैंड के आस्ट्रियन और पूर्वी चेकोस्लोवेकिया के रूथेनियन लोगों का राजनैतिक भाग्य उनके ही बहुमत से निर्धारित किया जाये।

# १३—इटली, यूगोस्लेविया और एड्रियाटिक

इटली देश एड्रियाटिक सागर को अपने अधिकार में रखना चाहता है। यूगोस्लेविया अपने से मिले हुए डलमेशियन तट को सुधारना चाहता है। इसी से इटली और यूगोस्लेविया का विरोध है। १९१९ की सन्धि से इटली को आस्ट्रिया का ट्रीस्ट बन्दरगाह मिल गया। फ्यूम बन्दरगाह को उसने जबरदस्ती छीन लिया। १९२० की रपालो की सन्धि में इटली को ज़ारा बन्दरगाह और लागोस्टा द्वीप मिल गया।

१९१३ में बालकन युद्ध के बाद अल्बानिया का स्वतन्त्र राज्य इसी लिए बनाया गया कि सर्विया समुद्र-तट तक न पहुँच सके। अल्बेनिया एक प्रकार से इटली की ही संरक्षता में है। १९२६ में तिराना की सन्धि के अनुसार इटली को अल्बानिया में हस्तक्षेप करने का अधिकार मिल गया। इटली के दक्षिणी-पूर्वी सिरे के ठीक सामने वालोना का बन्दरगाह सैनिक दृष्टि से इटली के बड़े काम का है। अल्बेनिया के आर्थिक सुधार की सभा का नियन्त्रण इटली के बैंक किया करते हैं। सैनिक सड़कें यूगोस्लेविया की सीमा तक बन चुकी हैं। एड्रियाटिक सागर में इटली और अल्बानिया का ठीक वही सम्बन्ध है जो कैरिबियन सागर में संयुक्तराष्ट्र अमरीका और क्यूबा का है। हाल में इटली और यूगोस्लेविया का सम्बन्ध कुछ सुधर गया है।

# १४—लिटिल एएटेएट

## १ यूगोस्लैविया

यूगोस्लैविया के नये राज्य के बन जाने से सर्बिया का पुराना स्वप्न पूरा हो गया। सर्बिया की बड़ी इच्छा थी कि वह एड्रियाटिक सागर तक पहुँच सके। लेकिन इससे यूगोस्लैविया की कठिनाइयाँ दूर नहीं हुई हैं। यूगोस्लैविया का पश्चिमी भाग पहाड़ी है। इसलिये इस पार समुद्र तक पहुँचने में बड़ी बाधा है। देश को पार करके समुद्र-तट तक केवल दो प्रधान रेलवे लाइनें पहुँचती हैं। उत्तरी शाखा का अन्तिम स्टेशन फ्यूम है जो इटली के अधिकार में है। यूगोस्लैव लोगों को फ्यूम का बाहरी मुहल्ला सूसक मिला है। दक्षिणी रेलवे शाखा स्प्लिट ( स्पालाटो ) में पहुँचती है। देश की प्रधान नदी डन्यूब और इसकी सहायक द्रावे और मोरावा नदियाँ एड्रियाटिक सागर से दूर पूर्व की ओर बहती हैं। ड्रीन घाटी दक्षिणी और मध्य भाग को पार करके अलबानिया में होकर बहती है। इटली के विरोध से यह मार्ग बन्द सा ही है। वार्दार घाटी दक्षिण की ओर इजियन सागर के लिये मार्ग बनाती है। इधर यूनानी लोगों का ( सेलोनिका पर अधिकार होने से ) घोर विरोध होता है।

# १५—यूगोस्लैविया की जातियाँ

यूगोस्लैविया सर्ब, क्रोट और स्लावोन लोगों का राज्य है। पुरानी सर्बिया के बहुत कुछ बढ़ जाने से यह राज्य बना है। १९१२-१३ के बाल्कन युद्ध के बाद सर्बिया का प्रदेश दक्षिण में वार्डर घाटी की ओर काफी बढ़ गया। १९१४ में बड़ी लड़ाई के बाद आस्ट्रिया हंगरी के स्लोवानिक प्रान्त (क्रोशिया, स्लैवानिया, बासनिया, हार्जी गाविना और और मान्टीनीग्रो का छोटा राज्य सर्बिया में मिला दिया गया। इन सब के मिलने से यूगोस्लैविया का राज्य बना है। सर्ब लोग इन नये प्रान्तों को अपने अधिकार में समझने लगे हैं। सर्ब लोगों से अधिक सभ्य और कारबारी क्रोट लोग इसका विरोध करते हैं और अपने लिये स्वाधीनता चाहते हैं। क्रोट लोग कैथोलिक हैं। सर्ब लोग आर्थोडक्स धर्म के ईसाई हैं।

देश के भीतरी विग्रह को सुलझाने के लिये सर्बिया के राजा एलेग्ज़ैंडर ने नये ढंग की लोकसत्ता स्थापित की। इसके अनुसार देश में एक ही राष्ट्रीय दल को स्थान दिया गया। वह स्वयं डिक्टेटर या तानाशाह बन गया। लेकिन उसकी हत्या कर डाली गई। राजा के मारे जाने के बाद देश के सामने नई समस्या उपस्थित हुई। युवराज की सभा सर्बिया की एकता भी रखना चाहती है। इसके साथ ही क्रोशियन लोगों की माँगों का पूरा करना भी जरूरी है।

# १६—लिटिल एएटेएट चेकोस्लोवेकिया

लिटिल एएटेएट के तीन देशों में चेकोस्लोवेकिया सबसे अधिक
त्यारी है। स्वाधीनता के भाव भी यहाँ के लोगों में अधिक हैं। बड़ी
ाई के बाद आस्ट्रिया-हंगारी के राज्य के बड़े भाग के अलग हो
ने से प्रायः चेकोस्लोवेकिया देश बना है। केवल उत्तर में जर्मनी से
र साइलेशिया का छोटा हिस्सा अलग करके चेकोस्लोवेकिया में
ामाया गया है। इसी से बोहेमिया का भला बसा हुआ प्रान्त शामिल
। चेकोस्लोवेकिया में लगभग ७० फ़ीसदी लोग चेक और स्लोवैक,
फ़ीसदी जर्मन हैं। १९३९ के चुनाव में यहां के नाजीदल को अपूर्व
ळता मिली है। दस फ़ी सदी मेगायर और रूथेनियन हैं। रूथेनियन
न्त चेकोस्लोवेकिया के एकदम सिरे पर स्थित है। इसमें न चेक
स्लोवैक लोग रहते हैं। इसमें पुरानी हंगारी के प्रायः बड़े बड़े
गीरदार मेगायर लोग रहते हैं। इस प्रान्त को केवल रूमानिया से
ट मार्ग सम्बन्धी सम्बन्ध स्थापित करने के लिये हंगारी से छीन
मिलाया गया था। इससे मेगायर जनता और चेकोस्लावैक सरकार में
ी अनबन रहती है। मेगायर किसानों का रहन सहन भी देश के
क कारबारी लोगों से एकदम भिन्न है।

# १७–लिटिल एएटेएट रूमानिया

ग्झो लड़ाई के बाद रूमानिया देश पहले से दुगना से भी अधिक या है। इसी लिये रूमानिया बड़ी लड़ाई से सम्बन्ध रखने वाली ों का दुहरान (सुधारन) के लिय तैयार नहीं है। यह प्राय र देश है। कइ नय भागों के मिल जाने स रूमानिया में कई ों का अ नघट हो गया है। रूमानियन लागों क अतिरिक्त यहाँ ा ढाई लाख यूक्रेनियन, ढाई लाख जमन और यहूदी और इन मेगायर (माजार) दो लाख बल्गेरियन और दा लाख तुर्की और र रहते हैं।

ूक्रेनियन लोग बसारबिया प्रान्त में रहते हैं। इस प्रान्त को ेया ने क्रान्ति के समय १९१८ ई० में रूस से छीन लिया था। ना प्रान्त पहले आस्ट्रिया के सम्राट की सम्पत्ति थी। माजार लोग तर ट्रान्सिल्वनिया, और बानात में रहते हैं। डाबूजा प्रान्त का े भाग १९१३ ई० में दूसरे बाल्कन युद्ध के बाद रूमानिया न ेया स छीन लिया था। भाज़ी कारनामों म रूमानिया में फिर प्रश्न उठ खड़ा हुआ है।

रूमानिया का प्रधान निर्यात गेहूँ और मिट्टी का तेल है। मिट्टी के ं बरमे अधिकतर ट्रान्सिल्वानियन अप्रन्न के दक्षिणी ढालों पर जाते हैं।

# १८—बल्गेरिया

बल्गेरिया का अकसर बाल्कन प्रदेश का हंगारी कहते हैं। हंगारी की तरह बल्गेरिया भी १६१८ की सन्धि से असन्तुष्ट है। वह इसको शीघ्र बदलवाना चाहता है। इससे पहले १९१३ ई० की सन्धि भी उस और असन्तोष है। १९१२ में बल्गेरिया अपने सब पड़ोसियों से अधिक बलवान था। १९१३ ई० में जब उसने अपने पड़ोसियों में से मिलकर टर्की को हराया तो उसे कोई विशेष लाभ न हुआ। १९ में सर्विया ने मैसीडोनिया और ग्रीस (यूनान) ने सेलोनिका लिया। रूमानिया ने उत्तर की ओर दक्षिणी डोबरूजा प्रदेश ले लिया। गेरिया को ईजियन सागर के किनारे का कुछ भाग मिला। वह १९१८ में उस से छीन लिया गया।

यूगोस्लाविया से स्थायी शत्रुता रखना ही बल्गेरिया की विदेशी नीति मालूम होती है। लेकिन लोग सोचते हैं (नाज़ी) जर्मनी के दर से शायद दोनों देशों में कुछ मित्र भाव हो जाय।

रूमानिया की तरह बल्गेरिया के लोग भी अधिकतर किसान हैं। व अपनी सरकार से बहुत ही असन्तुष्ट हैं। उनको दबाने के लिये तरह-तरह के कानून बने। हाल में फौजी अफसरों और राजा के बीच में जो दांव पेंच चले उससे स्पष्ट है कि नया शासन-प्रकार अधिक सन्तोष जनक हो।

# १६—ग्रीस ( यूनान )

ग्रीस देश में अधिक तर ईजियन सागर का तट और कुछ द्वीप
शामिल हैं। १९१२-१३ के बाल्कन युद्ध के बाद ग्रीस को कुछ उत्तरी
ट और सेलोनिका मिल गया। बड़ी लड़ाई के बाद मित्र राष्ट्रों
टर्की से पूर्वी थ्रेस छीन कर स्मर्ना (कुस्तुन्तुनिया के पास तक)
और कई द्वीप देकर ग्रीस की सीमा को बहुत कुछ बढ़ा दिया। लेकिन
१९२१-२२ में टर्की से बुरी तरह हारने के बाद स्मर्ना और पूर्वी थ्रेस
चला गया। हाल में ग्रीस और टर्की में मित्रता हो गई। लीग (राष्ट्र-
संघ) की आर्थिक सहायता से ग्रीस में बसे हुए टर्क टर्की में पहुँचा
दिये गये और टर्की में बसे हुए यूनानी ग्रीस भेज दिये गये। १९३३
में ग्रीस और टर्की में मित्रता सम्बन्धी सन्धि हो गई। इस से दोनों
न आपस की सीमा को सुरक्षित रखने और अन्तर्राष्ट्रीय प्रश्नों पर एक
मत रखने का निश्चय कर लिया। तब से इटली ने डोडकनीज़
द्वीप समूह और रहोड द्वीप पर अधिकार कर लिया और वहाँ अपना
फौजी अड्डा बनाया है तब से ग्रीस की राष्ट्रीय भावनायें कुछ विक्षुब्ध
सी हो गई हैं। साइप्रस द्वीप पर लगातार ब्रिटिश अधिकार भी यूनानी
राष्ट्रीय सम्मान को धक्का पहुँचाता है।

# २०—पूर्वी और मध्य योरुप में अल्प-संख्यक जातियां

बड़ी लड़ाई और उसके बाद होने वाली सन्धि के अनुसार पूर्वी
र मध्य योरप में जो जातियाँ अल्प संख्या में थीं प्रायः उन सब ने अलग
लग राष्ट्र बना लिये। इनके यहां जो अल्प संख्या में लोग बचे उनके
र्यों की रक्षा का भार लीग ( राष्ट्र संघ ) ने अपने ऊपर ले लिया।
ड, चेकोस्लोवेकिया, यूगोस्लेविया, रूमानिया और ग्रीस की सीमायें
ल से काफी अधिक बढ़ गईं। अल्प संख्या के लोग लीग की कौंसिल
सामने शिकायतें पेश कर सकते हैं। लेकिन लीग की प्रथा ऐसी
ी है कि इसमें बहुत कुछ देरी होने का डर रहता है। लीग ने अब
किसी अल्प संख्या का पक्ष लेकर किसी राष्ट्र के शासन प्रबन्ध में
क्षेप नहीं किया है। पोलिश यूक्रेन ने अपना स्वराज्य स्थापित करने
लिये लीग को कई बार अर्जी दी। लेकिन कोई फल न हुआ। यूक्रेनियन
पोलैंड और रूमानिया के रुथेनियन भी शामिल हैं।

# २०—पूर्वी और मध्य योरुप में अल्प-संख्यक जातियां

पहली लड़ाई और उसके बाद होने वाली सन्धि के अनुसार पूर्वी और मध्य योरुप में जो जातियाँ अल्प संख्या में थीं प्रायः उन सब ने अलग अलग राष्ट्र बना लिये। इनके यहाँ जो अल्प संख्या में लोग बच गये उनके स्वत्वों की रक्षा का भार लीग ( राष्ट्र संघ ) ने अपने ऊपर ले लिया। पोलैंड, चेकोस्लोवेकिया, युगोस्लेविया, रूमानिया और ग्रीस की सीमायें पहले से काफी अधिक बढ़ गईं। अल्प संख्या के लोग लीग की कौंसिल के सामने शिकायत पेश कर सकते हैं। लेकिन लीग की प्रथा ऐसी ढीली है कि इसमें बहुत कुछ देरी होने का डर रहता है। लीग ने अब तक किसी अल्प संख्या का पक्ष लेकर किसी राष्ट्र के शासन प्रबन्ध में हस्तक्षेप नहीं किया है। पोलिश यूक्रेन ने अपना स्वराज्य स्थापित करने के लिये लीग को कई बार अर्जी दी। लेकिन कोई फल न हुआ। यूक्रेनियन में पोलैंड और रूमानिया के रुथेनियन भी शामिल हैं।

# २१—योरुप के नये राष्ट्र

बड़ी लड़ाई के बाद योरुप की राजनैतिक सीमाओं में भारी परिवर्तन हो गया। १९१९ में छः नये और स्वाधीन राष्ट्र बन गये। इन नये राष्ट्रों के बनाने में ऊपर से राष्ट्रीयता के सिद्धान्त का पालन दिखलाया गया। ऐसा करना मित्र राष्ट्रों के लिये सुविधा जनक था। नये छः राष्ट्रों में चार राष्ट्र एकदम रूस के प्रदेश को अलग कर के बनाये गये। पाँचवें राष्ट्र अर्थात् पोलैंड को फिर से बनाने में भी रूस का बहुत बड़ा भाग अलग किया गया। चकोस्लावेकिया नाम पुराने आस्ट्रिया-हंगारी के साम्राज्य के छिन्न भिन्न होने से बना है। प्रथम पाँच राष्ट्रों का समुद्र तक पहुँचना सुगम है। पोलैंड को समुद्र तक पहुँचने के लिये मार्ग देने के लिये जर्मन के प्रदेश को दो भागों में बाँट कर पालिश कारीडर बनाया गया। डैंजिग बन्दरगाह में जर्मनों की अधिकता और बहिष्कार से बचने के लिये पोलैंड की सरकार ने गिडीनिया नाम का एक नया बन्दरगाह बनाया। चकोस्लावेकिया चारों ओर से स्थल से घिरा हुआ है। विदेशी समुद्र-तटों तक पहुँचने के लिये इसे नदियों की सहायता लेनी पड़ती है।

# २२—योरुप के भीतरी राज्य

बड़ी लड़ाई के पहले योरुप में स्विजरलैंड और सर्विया ही दो ऐसे भीतरी देश थे जो किसी समुद्र को नहीं छूते थे। बड़ी लड़ाई के बाद आस्ट्रिया हंगरी और चेकोस्लोवेकिया तीन और देश भीतर डाल दिये गये। ये किसी समुद्र को नहीं छूते हैं। रूस का समुद्र तट भी बहुत कम हो गया। फिनलैंड की खाड़ी के पास वाले तट को छोड़कर शेष तट रूस के हाथ से जाता रहा।

हर किसी राज्य के लिये जलमार्गों का होना आवश्यक है। कुछ नदियों को अन्तर्राष्ट्रीय महत्व मिलगया। राइन एल्ब और ओडर इनमें प्रधान हैं। यह तीनों जर्मनी की प्रधान रूप से जर्मनी की नदियां हैं। डेन्यूब नदी जर्मनी के दक्षिण में निकलती है। लेकिन यह जर्मनी के दक्षिण वाले देशों के लिये जल-मार्ग बनाती है। इन सब नदियों पर कुछ न कुछ अन्तर्राष्ट्रीय नियन्त्रण है। इस प्रकार स्विजरलैंड को राइन में चेकोस्लोवकिया को एल्ब और ओडर में अपने स्टीमर चलाने का अधिकार मिल गया है। इससे चेकोस्लोवकिया के बाहरी व्यापार का प्रधान बन्दरगाह हेम्बर्ग है जो जर्मनी में एल्ब के मुहाने के पास स्थित है। डेन्यूब नदी का नियन्त्रण एक कमीशन के हाथ में है। इस कमीशन के सदस्य चार हैं। इनमें बाल्कन प्रदेश के केवल रूमानिया देश का प्रतिनिधि इसमें शामिल है। शेष तीन ब्रिटेन, फ्रांस, और इटली के हैं। बाल्कन प्रदेश के नहीं हैं। इस तरह बाहर की बड़ी शक्तियों को बाल्कन प्रदेश के झगड़ों में हस्तक्षेप करने का मौक़ा मिलता रहता है।

# २४–स्पेन का विच्छेद

आइबेरिया प्रायद्वीप का सब से बड़ा भाग स्पेन है। स्पेन में नदियों पाटिय और पठारों के बीच में पहाड़ खड़े हुये हैं और देश की एकता प्राकृतिक बाधा डालते हैं। राजा के चले जाने के बाद देश में जो तन्त्र राज्य स्थापित हुआ उसे प्रबल होने का पूरा अवसर न मिल ।। उत्तर में बास्क और पूर्व की ओर भूमध्य सागर के पास रहने कटेलन लोग स्वाधीन होने का प्रयत्न करने लगे। नया प्रजातन्त्र साधारण और किसानों के आर्थिक कष्टों को कुछ भी दूर नहीं कर पा कि इतने में बड़े बड़े जागीरदारों, पादरियों और सेनापतियों ने कर जनरल फ्रांको की अध्यक्षता में विद्रोह का झंडा उठाया। मराक्को यत स्पेन के मूर सिपाही विद्रोहियों का साथ देने के लिये बुलाये । विद्रोहियों को छिपे छिपे इटली जर्मनी, और पुर्तगाल से मदद मिल है। स्पेन की सरकार को रूस और फ्रान्स से सहायता मिलती है। से स्पेन की गृह-कलह अन्तर्राष्ट्रीय लड़ाई का रूप धारण करती ती है।

# २५—बेल्जियम की जातियां

बेल्जियम के दक्षिणी भाग में रहने वाले वालून लोग फ्रेंच भाषा [illegible] हैं। उत्तरी भाग में रहने वाले फ्लेमिंग लोग डच लोगों से [illegible]ती जुलती या जर्मन भाषा बोलते हैं। भाषा की लड़ाई एक बार [illegible] गयी कि पहली लड़ाई के समय में फ्लेमिश नेताओं ने जर्मनी की [illegible]ाया में एक अलग स्वाधीन राज्य स्थापित करने की कोशिश की। लड़ाई के बाद वालून लोगों ने फ्लेमिश लोगों की इन हरकतों को [illegible]ही ठहराया और कुछ लोगों को दंड देने का निश्चय किया गया। [illegible] बड़ा कोलाहल मचा। लेकिन फ्लेमिश लोगों की भाषा को राज्य [illegible] में स्थान मिल गया और घन्ट विश्वविद्यालय में फ्लेमिश भाषा [illegible]ानता हो गई।

[illegible]स्ट नदी के बायें किनारे के सम्बन्ध में हालैंड और बेल्जियम के [illegible]ं झगड़ा चल रहा है। इस समय स्केल्ट नदी के दोनों किनारे डच [illegible]के अधिकार में है। एण्टवर्प बन्दरगाह को सुरक्षित रखने के लिये [illegible]न लोग बायें किनारे पर अपना अधिकार चाहते हैं।

# ६—भूमध्यसागर में जातियों का संघर्ष

प्राचीन रोमन काल में भूमध्यसागर पहले पहल प्रसिद्ध हो गया। योरपीय शक्तियाँ अफ्रीका में घुसने लगीं तब भूमध्यसागर का त्व और भी अधिक बढ़ गया। स्वेज़ नहर के खुल जाने से भूमध्य गर पहले से अधिक महत्वपूर्ण बन गया। यहाँ कई जातियों के र्थों का संघर्ष होता है। फ्रांस के लिये फ्रांस से उत्तरी अफ्रीका को ने वाले मार्ग बड़े काम के हैं। इटली भूमध्यसागर को एक रोमन ल समझता है। इटली से ट्रिपली और लालसागर पर बसे हुए लियन उपनिवेशों और एबीसीनिया को मार्ग गये हैं। एड्रियाटिक गर पर इटली का प्रायः निरंकुश अधिकार है। पश्चिम से पूर्व भारतवर्ष) को जाने वाला समुद्री मार्ग ब्रिटेन के लिये जीवन मरण प्रश्न रखता है। जिब्राल्टर, माल्टा, साइप्रस और स्वेज़ इस जल र की कुंजी हैं। ग्रीस (यूनान) को यह सह्य नहीं है कि रोडद्वीप और डोडेकेनीज़ द्वीपों पर इटली का अधिकार जमा रहे। रूस के दक्षिणी तट जलभाग बास्फोरस और डार्डेनेल्स जलसंयोजकों में होकर पूर्वी मध्यसागर में पहुँचता है। इसलिये रूस चाहता है कि भूमध्यसागर किसी एक जाति का विशेष रूप से प्रभुत्व न होने पावे।

# ७—पिछली लड़ाइयों में टर्की का ह्रास

ाएक्न युद्ध के बाद यं रूमीय जातियों के ऊपर से टर्की का राज्य
रहा। बड़ी लड़ाई ने अरब, सिरिया पेलस्टाइन और इराक़ के
को भी तुर्की शासन से मुक्त कर दिया। मिस्र देश से तुर्की का
बड़ी लड़ाई के आरम्भ में ही जाता रहा था। इस समय टर्की में
ो प्रधानता है। केवल दजला और फरात नदियों के निकास के
र्द लोग कुछ अल्प संख्या में रहते हैं। बड़ी लड़ाई के बाद
। पर फ्रांस का मैंडेट होगया। पेलस्टायन, ट्रान्स जार्डन और इराक
देश मैंडेट हो गया। पीछे से इराक़ प्रायः स्वाधीन हो गया।
श में मित्रराष्ट्रों ने अपने अपने पिट्ठू कई सरदार और अमीर
र दिये। अधिक दक्षिण की ओर इब्नसऊद ने बद्दुओं को बीत
लेखा) किया।

ी लड़ाई के बाद बास्फ़ोरस और डार्डनेल्स के जलसयोजकों के
। किलेबन्दी हटा ली गई थी। लेकिन १९३६ में इस प्रदेश पर
फिर अपना पूरा अधिकार कर लिया।

# २८—टर्की

पो इस वर्ष में चार विकराल लड़ाइयाँ लड़नी पड़ीं।
२ में ट्रिपली में इटली से तथा १९१२ में बाल्कन युद्ध हुआ।
१४-१८ के योरपीय युद्ध में टर्की ने जर्मनी का साथ दिया।
२१-२२ में ग्रीस से टर्की को घोर युद्ध करना पड़ा। इसके बाद
ा कमाल पाशा की अध्यक्षता में टर्की का देश शान्ति की ओर
लगा। टर्की का राज्य योरप में कुस्तुन्तुनिया और उसके पड़ोस तक
सीमित रह गया। एशिया में अनातूलिया का विशाल पठार है।
लपाशा ने देश को उठाने के लिए रेल, सड़क और कारबार की ओर
का पूरा ज़ोर लगा दिया। अनातूलिया पठार के आर पार जाने
ी एक ऐसी रेल की योजना हो रही है जो काला सागर पर बसे हुए
सौम बन्दरगाह को भूमध्यसागर के मर्सीना बन्दरगाह से मिलायगी।
लाइन अंगोरा से रूमा सीमा तक जायगी। आजकल अंगोरा को
रा और कुस्तुन्तुनिया को इस्तम्बोल कहते हैं।
बड़ी लड़ाई के बाद रूस और टर्की में बड़ी मित्रता हो गई। हाल
र्की के पुराने दुश्मन ग्रीस से भी मित्रता हो गई है।

# ६—पश्चिमी एशिया में अंग्रेजी अंकुश

पूर्वी भूमध्यसागर को पूरब वाला का स्थल प्रदेश लाल सागर और
स की खाड़ी के बीच में स्थित है यह ब्रिटिश साम्राज्य के बड़े काम
है। यहीं होकर हिन्दुस्तान और हिन्दमहासागर के लिये छोटा समुद्री
रा है। यहीं होकर हिन्दुस्तान और आस्ट्रेलिया के लिये ब्रिटिश हवाई
ज़ जाते हैं। इसी मार्ग को काटने के लिये जर्मनी ने टर्की के पार
जाने वाली बर्लिन बगदाद रेलवे की योजना की थी। फारस की
ी से टर्की होकर योरुप जाने वाला स्थल मार्ग काफी लोकप्रिय हो
है। इस मार्ग पर इस समय विशेष रूप से ब्रिटेन का नियन्त्रण
इस मार्ग में बाधा न पड़े इसलिये मिस्र देश को पूरी आज़ादी नहीं
जा सकती। इसी से ब्रिटिश राजनीतिज्ञ इब्नसऊद का ट्रान्सजार्डन
बढ़ना सहन नहीं कर सकते। बड़ी लड़ाई ने इस प्रदेश पर से तुर्की
न को उठा दिया। लेकिन एबीसीनिया को विजय और योमेन (यमन)
टली की चालों से यह मार्ग संकट में पड़ता जा रहा है।

# ३०—फ्रान्स और पश्चिमी भूमध्यसागर

जब से सिरिया के ऊपर फ्रांस का मैंडेट (शासन) हुआ है तब पूर्वी भूमध्य सागर भी फ्रांस के काम का हो गया है। लेकिन फ्रांस : प्रधान साम्राज्य पश्चिमी भूमध्य सागर के उत्तरी किनारे से रम्भ होता है। थाके से स्पैनिश थान (पट्टी) और ज़ंरा से अन्तर्राष्ट्रीय रीर को छोड़ कर सारा उत्तरी अफ्रीका (एटलस प्रदेश) फ्रांस के धिकार में है। विषुवत रेखा के पास भूत पूर्व जर्मन उपनिवेशों पर ।सीसी अधिकार हो जाने से फ्रांस का साम्राज्य भूमध्य सागर के वेणी तट से १००० मील दक्षिण की ओर बढ़ गया है। यहाँ से ।स को शान्ति के समय कच्चा माल और लड़ाई के समय असंख्य ।पाही मिलते हैं। वैसे तो फ्रांस का राज्य अफ्रीका के पूर्व में मेडेगास्कर ।र एशिया के फ्रेंच इण्डोचीन पर भी है। लेकिन फ्रांस को सब से ।ा लाभ उत्तरी-पश्चिमी अफ्रीका से होता है। इसी से फ्रांस ।श्चमी भूमध्य सागर के जल-मार्ग को अपने हाथ में रखने के लिये ।ा हुआ है।

# ३१ इटली और लाल सागर

साम्राज्यवाद की दौड़ में इटली कुछ पिछड़ गया। अफ्रीका के
अच्छे प्रदेश दूसरी जातियों ने घेर लिए। मिस्र देश के पास
हुआ लिबिया का प्रायः रेगिस्तानी प्रदेश १९१२ में इटली ने
से छीन लिया। लाल सागर के किनारे इरीट्रिया और इटालियन
ली लैंड पर उसने पहले ही अधिकार कर लिया था। फिर उसने
की खाड़ी के पास वाले अरब प्रदेश पर अधिकार जमाया।
में १९३५ में इटली ने एबीसीनिया पर धावा बोलकर अस्त्र
हवाई जहाज़ों के ज़ोर से वहाँ ९ महीने के भीतर अधिकार कर
। इस समय एबीसीनिया पर इटली का फौजी अधिकार है।
से इटली का राजा एबीसीनिया का सम्राट कहलाता है।

# ३१ इटली और लाल सागर

साम्राज्यवाद की दौड़ में इटली कुछ पिछड़ गया। अफ्रीका के अच्छे प्रदेश दूसरी जातियों ने घेर लिये। मिस्र देश के पास तुर्की लिबिया का भाग रेगिस्तानी प्रदेश १९१० में इटली ने छीन लिया। लाल सागर के किनारे इरीट्रिया और इटालियन लैंड पर उसने पहले ही अधिकार कर लिया था। फिर उसने ी खाड़ी के पास वाले अरब प्रदेश पर अधिकार जमाया। १९३५ में इटली ने एबीसीनिया पर धावा बोलकर [illegible] ाई जहाज़ों के द्वारा से वहाँ ९ महीने के भीतर अधिकार कर

इस समय एबीसीनिया पर इटली का फौजी अधिकार है। इटली का राजा एबीसीनिया का सम्राट कहलाता है।

# ३२—एबीसीनिया

मय से ५० वर्ष पहले से ही इटली की आँख एबीसीनिया लगी थी। इटली ने पहले मसावा लिया और इरीट्रिया उप-शा की नींव डाली। फिर इटली ने ( इटेलियन ) सुमालीलैंड अधिकार घोषित किया। दस वर्ष के बाद इटली की फ़ौज ने सीनिया पर चढ़ाई की। लेकिन अदोवा की लड़ाई में इटली बुरी तरह से हार हुई। हाल ( १९३६ ई० ) में इटली ने ज्जित होकर इरीट्रिया और सुमालीलैंड की ओर से एबीसीनिया फिर धावा बोला। उसकी ौज को अधिक सफलता मिली। देस अबाबा और उसकी प्रदेश इटली के हाथ आया। इटली राजा एबीसीनिया का सम्राट बन गया। लेकिन गैस और ई जहाजों से दब जाने पर भी वीर एबीसीनियन लोगों ने ाज़ी की लड़ाई बराबर जारी रक्खी है। दुर्गम पहाड़ी भागों न समय भी इटली का अधिकार नहीं हो पाया है। वहाँ सीनिया की ही सरकार मानी जाती है। एबीसीनिया के ट हल सलासी योरुप में निर्वासित हैं। लेकिन वे वहाँ पने देश को आज़ाद करने में लगे हुए हैं।

# ३२—एबीसीनिया

अय मे ५० वर्ष पहले से ही इटली की आँख एबीसीनिया
ागी थी। इटली ने पहले मसावा लिया और इरीट्रिया उप-
ा की नींव डाली। फिर इटली ने ( इटेलियन ) सुमालीलैंड
ाधिकार घोषित किया। दस वर्ष के बाद इटली की फौज ने
ीनिया पर चढ़ाई की। लेकिन अदोवा की लड़ाई में इटली
ी तरह से हार हुई। हाल ( १९३६ ई० ) में इटली ने
ेस होकर इरीट्रिया और सुमालीलैंड की ओर से एबीसीनिया
कर धावा बोला। उसकी ैज को अधिक सफलता मिली।
न अवाबा और उत्तरी प्रदेश इटली के हाथ आया। इटली
जा एबीसीनिया का सम्राट बन गया। लेकिन गैस और
जहाजों से दब जाने पर भी वीर एबीसीनियन लोगों ने
ी की लड़ाई बराबर जारी रक्खी है। दुर्गम पहाड़ी भागों
समय भी इटली का अधिकार नहीं हो पाया है। वहाँ
ीनिया की ही सरकार मानी जाती है। एबीसीनिया के
हेल सलासी योरुप में निर्वासित हैं। लेकिन वे वहाँ
ने देश को आजाद करने में लगे हुए हैं।

# ३३—इब्न सऊद की विजय

बड़ी लड़ाई के बाद अरब के बाहरी प्रदेशों का बटवारा फ्रांस और
ग्लैंड के बीच में हो गया। सिरिया में फ्रांस का और पलेस्टाइन,
न्स जार्डन ( जार्डन नदी के इस पार वाला रेगिस्तानी प्रदेश ) और
राक़ पर ब्रिटेन का अधिकार हो गया। प्रधान अरब में हजाज़ का
मक ब्रिटिश संरक्षण में आ गया। हजाज़ का शासक अरब के शेष
गों पर राज्य करने वाला था। लेकिन भीतरी अरब के नज्द प्रदेश
राज्य करने वाले वहाबी नेता इब्न सऊद के उत्थान से इनमें
तामक बाधा पड़ गई। इब्न सऊद ने बड़ी लड़ाई के पहले ही फारस
खाड़ी के किनारे वाले हासा प्रान्त को तुर्कों से छीन लिया।
ी लड़ाई के बाद हैल और जौफ़ के सरदार उसकी मातहती में
गये। उसने एक बार ट्रान्स जार्डन पर हमला करने की सोची।
र उसने लाल सागर के किनारे वाले असीर प्रदेश पर हमला किया
र १९२४-२५ में हजाज़ प्रदेश जीत लिया। इस प्रकार अरब देश
पूर्वी किनारे से पश्चिमी किनारे तक इब्न सऊद का राज्य हो गया।
३४ ई० में उसने यमन पर हमला किया। पर वह अभी तक
धीन है। ओमन और हज़रमौत के सुल्तान भी ब्रिटिश संरक्षण में
ओमन में मिट्टी के तेल के निकलने की आशा है। इसी से ब्रिटिश
सकों ने ओमन सुल्तान का हिन्दुस्तान में धूम-धाम से स्वागत
रा।

१९२७ में जिद्दा में ब्रिटेन और इब्न सऊद के बीच में एक सन्धि
। इसके अनुसार ब्रिटेन ने इब्न सऊद की स्वाधीनता मान ली।
९३२ में हजाज़ और नज्द के राज्य का नाम बदल कर सऊदी
ब रख दिया।

# ३४—इराक़ के मार्ग और मिट्टी का तेल

बड़ी लड़ाई के बाद इराक़ से तुर्की राज्य चला गया और उसके स्थान पर अंग्रेज़ी राज्य हो गया। १९३२ में ब्रिटिश मैंडेट (सीधा शासन) भी समाप्त हो गया। ब्रिटेन की हवाई फ़ौजें और हवाई जहाज़ों के अड्डे अब भी ज्यों के त्यों हैं।

ब्रिटिश हवाई जहाज़ों का प्रधान मार्ग बग़दाद होकर हिन्दुस्तान को जाता है। इससे बग़दाद में पुराने समय (जब केप आफ़ गुड होप होकर समुद्री रास्ते का पता नहीं चला था और पश्चिमी एशिया के स्थल मार्गों का मेल बग़दाद में ही होता था) की महिमा फिर कुछ हद तक लौट आई।

इराक़ के मूसल प्रांत (मोसूल विलायत) में किरकूक के मिट्टी के तेल के चश्मे बहुत अच्छे हैं। इनको लेने के लिये फ्रांस और तुर्की ने भी कोशिश की। लेकिन इनका अधिकार ब्रिटेन के हाथ में ही रहा। फिर यहाँ के तेल का कुछ भाग फ्रांस को भी मिलने लगा। इसी से इस तेल को लेने के लिये पाइप की एक लाइन किरकूक से सिरिया के ट्रिपोली बन्दरगाह तक जाती है। ब्रिटिश पाइप लाइन किरकूक से पैलेस्टाइन के हैफ़ा बन्दरगाह को जाती है।

# ३५– पेलेस्टाइन (फिलिस्तीन) के यहूदी उपनिवेश

बड़ी लड़ाई के अवसर पर ब्रिटेन ने यहूदियों से व्यापारिक लाभ उठाने के लिये पेलेस्टाइन में यहूदियों का राष्ट्रीय गृह (उपनिवेश) बनाने का वचन दिया। साथ ही साथ अरबी लोगों से सैनिक सहायता लेने और उन्हें शान्त रखने के लिये ब्रिटेन ने अरब प्रदेश को अविच्छिन्न रखने का वचन दिया। इन परस्पर विरोधी वादों का समन्वय कर दिखाना ब्रिटिश राजनीतिज्ञों के लिए भी टेढ़ी खीर है। इस समय पेलेस्टाइन में ७३ फी सदी अरबी और १० फी सदी यहूदी लोग रहते हैं। इन १० फी सदी यहूदियों में आधे से अधिक यहूदी पेलेस्टाइन में ब्रिटिश मैंडेट होने के बाद बाहर से आकर बस गये हैं। लगभग एक तिहाई यहूदी आबादी खेती के काम में लग गई है। ज़मीन दिलाने का काम यहूदियों की ज़िओनिस्ट संस्था ने किया है। यह यहूदियों की सरकारी संस्था है और उपनिवेश सम्बन्धी मामलों को तय करती है। यहूदी लोग अधिकतर समुद्र-तट पर जाफा और एका बन्दरगाहों के बीच में बसे हैं। कुछ हाफा-नाज़रथ के दक्षिण में यरदान घाटी और गलिली झील के पास बसे हैं। कुछ लोगों का अनुमान है कि पेलेस्टाइन में ब्रिटिश साम्राज्य स्थायी रूप से बनाये रखने के लिये ही अरबी लोगों के पुराने दुश्मन यहाँ लाकर बसाये गये हैं। कुछ भी हो, अरबी लोग नये आये हुए यहूदी और ब्रिटिश शासकों का घोर विरोध करते हैं। इस समय पेलेस्टाइन में एक प्रकार का फौजी शासन ( मार्शल ला ) है।

# ३६–ईरान का तेल और रेलमार्ग

फारस देश का आजकल सरकारी नाम ईरान हो गया है। पहली लड़ाई के पहले यह देश दो साम्राज्यों के प्रभुत्व में था। उत्तरी भाग में रूसी और दक्षिणी भाग में ब्रिटिश प्रभुत्व था। इससे बहुत पहले १९०१ ई० में ब्रिटेन को ईरान में मिट्टी के तेल का पता लगाने का विस्तृत अधिकार मिल गया था। इसकी उत्तरी सीमा तेहरान के उत्तर-पश्चिम दक्षिण-पूर्व को जाती थी। इसी से एंग्लो पर्शियन आयल कम्पनी नाम की अंग्रेज़ी कम्पनी की बुनियाद पड़ी।

१९३२ ई० में रिज़ाशाह पहलवी की प्रबल सरकार ने इस कम्पनी के ... को रद्द कर दिया। इससे अन्तर्राष्ट्रीय राजनैतिक जगत में तहलका मच गया। ब्रिटिश सरकार इस कम्पनी के हिस्सों की मालिक थी। ...लिये १९३३ ई० में फिर से समझौता हुआ। तेल का पता लगाने का ... आधा कम कर दिया गया। कुछ और भी परिवर्तन हुये। रिज़ा... ने इम्पीरियल एयरवेज़ के हवाई जहाज़ों का ईरान के प्रदेश के ... से होकर उड़ने से मना कर दिया। साथ ही फारस की खाड़ी के ...रिन द्वीप के ऊपर से ब्रिटिश संरक्षण दूर करवाने का भी प्रयत्न हो रहा ... ईरान में रत्नों का अभाव है। रूस, इराक और बलोचिस्तान की ...े लाइनें ईरान की सीमा के पास तक (तब्रेज़, कसरशीरीं, दुज़्दाब) ...र ठहर जाती हैं। फारस की खाड़ी से पाइप लाइन के पास-पास रेलवे लाइन शूस्तर तक गई है। इसको कास्पियन सागर तक ...ाने का विचार हो रहा है।

